हुई शय्याके ऊपर, शय्याके उपकरणसहित, शवको स्थापन करना। यहां गृहस्थके मृत्युनक्षत्रके नक्षत्रपूतलेका विधान, कुशपुत्रादिविधि यतिकीतरें जानना. नवरं कुशपुत्रक गृहस्थवेषधारी करणे * वर्णानुसार तिसके ऊपर नानाविध वस्त्र सुवर्ण मणि विचित्र वस्त्रका करा प्रासाद (मांडवी) स्थापन करना। पीछे स्वज्ञातीय चारजणे परिजनके साथ स्कंधऊपर उठाए शवको, स्मशानमें ले जावे.। तहां उत्तरभागमें शवका शिर रखके चितामें स्थापन करके, पुत्रादि अग्निसें संस्कार करे.। अन्न नही खानेवाले बालकोंको भूमिसंस्कार करना। तहां प्रेतप्रतिग्राहियोंको दान देना। पीछे सर्व स्नान करके, अन्यमार्ग होकर अपने घरको आवे. तीसरे दिनमें चिताभस्मका, पुत्रादि नदीमें प्रवाह करावे.। तिसके हाड तीर्थोंमें स्थापन करे.। तिसके अगले दिनमें स्नान करके शोक दूर करे.। जिनचैत्योंमें जाके, परिजनसहित जिनबिंबको विना स्पर्शे, चैत्यवंदन करे.। पीछे उपाश्रयमें आके गुरुको नमस्कार करे गुरु भी संसारकी अनित्यतारूप

---

* रोहिणी, विशाखा, पुनर्वसु, उत्तराषाढा, उत्तराफाल्गुनी, उत्तरा भाद्रपद, ए छ नक्षत्रमेंसें कोइभी एक नक्षत्र मरण समय होय तो दर्भके दो पुतले बनाके मीनामीके साथ रखणा. जेष्टा, आर्द्रा, स्वाती, शतभिषा, भरणी, अश्लेषा ए छ नक्षत्रमेंसें कोइभी होय तो पुतले न करना. और दुसरे १५ नक्षत्रमेंसें कोइ नक्षत्र होय तो एक पुतला करना.

धर्मदेशना करे. । पीछे स्वस्वकार्यमें सर्व तत्पर होवे. । अंत्य आराधनासें लेके, शोक, दूर करनेतक मुहूर्त्तादि न देखना, अवश्य कर्त्तव्य होनेसें. । यमलयोगमें, त्रिपुष्करयोगमें, मृगशिर । चित्रा । धनिष्ठा । मंगल । गुरु । शनि । २ । १२ । ७ । इतित्रयाणां योगे यमलयोगः ॥ कृतिका । पूर्वाफाल्गुनी । विशाखा । उत्तराषाढा । पूर्वाभाद्रपदा । पुनर्वसु । मंगल । गुरु । शनि २ । १२ । ७ । इति त्रिपुष्करयोगः ॥ कृतिका । विशाखा । भरणी । इति मिश्रनक्षत्राणि ॥ भरणी । मघा । पूर्वाफाल्गुनी पूर्वाषाढा । पूर्वाभाद्रपदा इति क्रूरनक्षत्राणि ॥ रोहिणी । उत्तराफा० । उत्तराषा० । इति ध्रुवनक्षत्राणि ॥ आर्द्रा, मूल, अनुराधा, मिश्र, क्रूर और ध्रूव, इन नक्षत्रोमें प्रेतक्रिया नही करनी । धनिष्ठासें लेके पांच नक्षत्रोंमें तृणकाष्ठादि संग्रह नही करना । शय्या, दक्षिणदिशकी यात्रा, मृतक कार्य, गृहोद्यम, ( घर बनाना ) आदि नही करना. । रेवती, श्रवण, अश्लेषा, अश्विनी, पुष्प, हस्त, स्वाति मृगशिर, इन नक्षत्रोंमें, और सोम, गुरु, शनी, इन वारोंमें प्रेतकर्म करना बुद्धिमान् कहते हैं. । स्वस्व वर्णके अनुसार जन्ममरणका सूतक एकसदृश होता हैं ब्राह्मण,क्षत्रीय,वैश्यकों पुरुषोका दश और स्त्रीका एकादश दिन सूतक होता है. परदेशका जन्म मरण सूतक धार्मिक

कार्यमे बाधकारी न होता है. और गर्नपातमें तीन दिनका सुतक होता है. अन्य वंशवालेके मृत्यु हुए, वा जन्म हुए विवाहित पुत्रिकों सूतकवालेके अन्न के खानेसें, इन सर्वमें तीनदिनका सूतक होता. है.। अन्न नही खानेवाले बालकका सूतक तीन दिनका होता है । आठ वर्षसें कम ऐसें बालकका नी त्रिना गोन सूतक होता है. स्वस्ववर्णानुसार सूतकके अंत में जिनस्तव महोत्सवादि और साधर्मिकवात्सल्या दि करना, जिससेंकल्याणप्राप्ति होवे. ॥

इति अंत्य संस्कार विधिः ॥

तत् समाप्ते समाप्तोयं अष्टम परिछेदः

शिवमस्तु सर्वजगतः, परहित निरता नवंतु नूत गणाः ॥ दोषाः प्रयांतु नाशं, सर्वत्र सुखिनो नवंतु लोकाः ॥ लेखकपाठकयोः शिवमस्त्वीति ॥

॥ इति प्रथम विनागः समाप्तः ॥